# जैकलीन केनेडी ओनासिस



# जैकलीन कैनेडी ओनासिस

जैकलीन बाउवर को स्कूल का काम काफी आसान लगता था। वह पेंट करना पसंद करती थी, लिखना पसंद करती थी और उसके लिए भाषाएँ सीखना आसान था। अपनी पढ़ाई पूरी करने के बाद, वह वाशिंगटन में एक समाचार पत्र में लेखिका बनीं, जहाँ उनकी मुलाक़ात सीनेटर जॉन एफ. कैनेडी से हुई। फिर उन्होंने सीनेटर कैनेडी से शादी की, और जब वह राष्ट्रपति निर्वाचित हुई, तो जैकी सबसे लोकप्रिय महिलाओं में से एक बन गईं। जब राष्ट्रपति कैनेडी की गोली मारकर हत्या की गई तब वो वह अपने पति के साथ थीं। उसके बाद उन्होंने दुनिया की बहुत प्रशंसा जीती।



जैकी बाउवर एक खुशहाल छोटी लड़की थी।

वह अपने परिवार से प्यार करती थी - अपने माता-पिता और बहन ली से।

जहाँ वो रहती थी उसे उस बड़े घर से भी प्यार था।

वो सभी जानवरों से प्यार करती थी।

जानवरों में उसे घोड़ों से सबसे ज्यादा प्यार था।

उसने पहली बार घोड़े की सवारी कब की यह उसे याद नहीं था, लेकिन एक ख़ास दिन वो कभी नहीं भूल पाई।



दूसरी बाड़ में, जैकी अपने घोड़े से नीचे गिर गई।
वो झट से कूद कर अपने पैरों पर खड़ी हो गई।
उसने फिर से घोड़े पर चढ़ने की बहुत कोशिश की।
लेकिन बहुत छोटी  होने के कारण वो तमाम प्रयासों के बाद भी घोड़े पर नहीं चढ़ पाई।
पर सभी लोगों ने उस छोटी लड़की की हिम्मत और प्रयासों की बहुत सराहना की।

वो घोड़ों के एक शो में भाग ले रही थी। उसने अपने घोड़े के साथ बाड़ कूदना सीख लिया था।
उस दिन शो में उसे वही करना था।
जैकी ने गोल रिंग की पहली बाड़ अच्छी तरह कूदी।
उसके घोड़े ने बाड़ के ऊपर एक सुंदर छलांग लगाई।





स्कूल जाते हुए वो एक काले और सफेद रंग घोड़ी - डोनी को अपने साथ स्कूल ले गई।
फिर सर्दी आई, और मैदान बर्फ से ढंक गया।
जैकी ने फैसला किया कि उसके सभी दोस्तों को बर्फगाड़ी (स्लेज) में सवारी करने में बहुत मज़ा आएगा।
इसलिए उसने डॉनी से एक स्लेज खिंचवाने का फैसला किया।

सबसे पहले, उसने पत्थरों से एक बड़े कैन (कनस्तर) को भरा।
फिर उसने डोनी को कनस्तर से बाँधा।
जब डोनी ने कैन को आराम से खींचा तब उसने स्लेज को घोड़ी से सुरक्षित तरीके से बाँधा।
बर्फ के ऊपर, डॉनी ने बिना पहियों वाली स्लेज खींची। बच्चों को इसमें बड़ा मज़ा आया।

जब जैकी स्कूल में थी, तभी उसके माता-पिता का तलाक हो गया था।
घर जाते समय उसे रविवार का विशेष रूप से इंतज़ार रहता था।





रविवार को एक कार बाहर ड्राइव में आकर एक ख़ास हॉर्न बजाती थी। पिता का यह एक गुप्त सन्देश था। हॉर्न सुनकर जैकी और उसकी बहिन ली अपने पिता से मिलने के लिए बाहर भागती थीं।
कभी-कभी वे पार्क में जाते थे। वो उनके लिए एक आदर्श दिन होता था, क्योंकि जैकी के पिता एक हँसमुख, और खुशहाल पिता थे।



बाद में जैकी की मां ने फिर से शादी की। उन्होंने ह्यूग औचिनक्लॉस से शादी की। जैकी के सौतेले पिता के तीन बच्चे थे। इसलिए अब परिवार में पांच बच्चे हो गए थे।

फिर दो बच्चे और पैदा हुए, और वे कुल मिलकर सात हुए।

वे सभी के लिए एक खुशहाल समय था। जैकी के सौतेले पिता एक दयालु और बुद्धिमान इंसान थे।

स्कूल का काम जैकी के लिए काफी आसान था।



उसे पढ़ना-लिखना पसंद था। उसे पेंट करना और भाषाओं का अध्ययन भी पसंद था।



वह कॉलेज गई, फिर एक साल बाद, पढ़ाई के लिए वह फ्रांस चली गई। उसने फ्रेंच का अध्ययन किया, और उसे अच्छी तरह बोलना सीखा।

बाद में लोगों ने जैकलीन की अन्य भाषाएं बोल सकने की क्षमता पर बहुत अचरज किया।

जब वह फ्रांस से वापस आई, तो उसने एक काम ढूंढा। वह वाशिंगटन डीसी. में एक समाचार पत्र के लिए काम करने लगी।

वो सड़क पर आम लोगों से सवाल पूछती।

उन सवालों के जवाब अखबार में प्रकाशित होते।



वो बच्चों से भी सवाल पूंछती :

"तुम "फादर्स दिन" पर अपने पिता को खुश करने के लिए क्या करोगे?"



उसने सीनेटरों से भी सवाल पूछे। सीनेटरों में से एक थे - जॉन फिट्जगेराल्ड कैनेडी।



जल्द ही जैकलीन बाउवर और सीनेटर
जॉन फिट्ज़गेराल्ड केनेडी का विवाह हो गया।

वे एक बड़े फार्महाउस में रहने चले गए। बाद में उनकी
एक बच्ची हुई। उसे कैरोलिन नाम दिया गया।



समय बीतता गया. कई लोगों यह इच्छा ज़ाहिर की कि सीनेटर जॉन फिट्जगेराल्ड केनेडी राष्ट्रपति पद के लिए चुनाव लड़ें.



सीनेटर कैनेडी ने बहुत लोगों से बातचीत की और उनसे उनका वोट माँगा।

जैकलीन केनेडी ने भी बहुत से लोगों से बातचीत की। एक बार उसने कई स्पेनिश बोलने वाले लोगों से बात की। वो उनसे स्पैनिश में बोली। उसने उनसे कहा कि अगर वे जॉन  कैनेडी को वोट देंगे, तो व्हाइट हाउस में उनका एक असली दोस्त होगा।

लोगों को अपनी भाषा में जैकलीन की बातें सुनकर बहुत अच्छा लगा।

टेलीविज़न पर जैकी ने इटली के लोगों से इटालियन में बात की। फ्रांसीसी लोगों से उसने फ्रेंच में बात की।



जब लोगों ने मतदान किया, तो उन्होंने तय किया कि जॉन केनेडी ही संयुक्त राज्य अमेरिका के अगले राष्ट्रपति होंगे।






राष्ट्रपति बनने से पहले और वाइट हाउस में जाने से पहले जॉन और श्रीमती कैनेडी का एक लड़का पैदा हुआ। उसे जॉन नाम दिया गया।



जनवरी 1961 में एक ठंडे दिन, जब खूब बर्फ गिरी और तेज हवा चली, तो जॉन फिट्जगेराल्ड कैनेडी अमेरिका के राष्ट्रपति बने और उनकी युवा सुन्दर पत्नी जैकी अमरीका की फर्स्ट लेडी बनीं।

फिर वे व्हाइट हाउस में रहने चले गए। श्रीमती केनेडी और उनके बच्चों का समय वहां बहुत ख़ुशी-ख़ुशी बीता।

कैरोलीन के पास अब एक टट्टू था. फिर बाद में जॉन को भी एक टट्टू मिला।



व्हाइट हाउस में कुत्तों, बिल्लियों, बत्तखों और मछलियों जैसे कई पालतू जानवर थे।

कैरोलीन ने भी अपनी माँ जैसे ही बचपन में ही घुड़सवारी सीख ली।



कभी-कभी श्रीमती कैनेडी अपने बच्चों को पढ़ने के लिए कहानियाँ भी लिखती थीं।

दुनिया के कई महत्वपूर्ण लोग व्हाइट हाउस में आते थे।

यह तय हुआ कि जब कोई महत्वपूर्ण व्यक्ति आये, तो हवाई अड्डे पर एक हेलीकॉप्टर मौजूद हो। वो हेलीकॉप्टर उन्हें व्हाइट हाउस तक लाए।





हेलीकॉप्टर व्हाइट हाउस के मैदान में उतरेगा। यह भी तय किया गया था कि जब कोई महत्वपूर्ण आदमी आए तो कोई भी महिला हेलीकॉप्टर के उतरते समय वहां न हो।

जब पहला महत्वपूर्ण आदमी हेलीकाप्टर से आया, तो श्रीमती केनेडी को उसे ज़रूर देखना चाहती थीं। वो हेलीकॉप्टर को उतरते हुए भी देखना चाहती थीं।





इसलिए वो बगीचे में ऊंचे-ऊंचे पौधों के पीछे छिप गईं। युवा जॉन भी उनके साथ छिपा ताकि वो भी हेलीकॉप्टर को देख सके।

कुछ देर में हेलीकॉप्टर व्हाइट हाउस के उपर से उड़ा। फिर श्रीमती केनेडी और जॉन ने उसे धीरे-धीरे नीचे उतरते हुए देखा।

व्हाइट हाउस में आने वाले ख़ास मेहमानों को कोई उपहार ज़रूर दिया जाता था।





श्रीमती कैनेडी एक ऐसा उपहार खोजना चाहती थीं जो मेहमानों को देने के लिए उपयुक्त हो। उन्होंने परफेक्ट (आदर्श) गिफ्ट की बहुत तलाश की।

अंत में वो स्मिथसोनियन इंस्टिट्यूट गईं. वहां उन्हें कुछ सुन्दर पत्थर दिखे जो अमरीका में लगभग सभी जगह मिलते थे.





पीले और भूरे, काले और सफेद सभी रंगों की चट्टानें थीं। वो समझ गयीं कि संयुक्त राज्य अमेरिका में पाए जाने वाली उन चट्टानों से सही उपहार बनाये जा सकते थे।

उन सुंदर चट्टानों को पॉलिश करके पेपर-वेट बनाए गए। फिर उन्हें सुनहरी रस्सी से बंधा गया. किसी राजा को देने के लिए भी वो एक उपयुक्त उपहार था।

श्रीमती केनेडी ने व्हाइट-हाउस के बारे में गहराई से सोच विचार किया।

बहुत साल पहले व्हाइट-हाउस खूबसूरत चीजों से भरा था। पर धीरे-धीरे उनमें से कई चीज़ें गायब हो गयीं थीं।

श्रीमती केनेडी ने निश्चय किया कि वो व्हाइट-हाउस की सुंदरता को बहाल करने की कोशिश करेंगी।

"मैं व्हाइट-हाउस को संयुक्त राज्य अमरीका में सबसे सुन्दर घर बनाना चाहती हूं," उन्होंने कहा।





श्रीमती केनेडी ने किताबें पढ़ीं, जिससे उन्हें अतीत में व्हाइट-हाउस कैसे दिखता था उसके बारे में उन्हें पता चला।

फिर उन्होंने व्हाइट-हाउस के पुराने स्टोररूम में रखी चीज़ों को देखा. वो चीजें पहले के राष्ट्रपतियों को मिलीं थीं। पर लोग उनके बारे में बिल्कुल भूल गए थे।

कुछ मित्रों ने व्हाइट-हाउस की कुछ पुरानी चीजें वापिस भेजीं।





उससे व्हाइट-हाउस का पुराना गौरव धीरे-धीरे बहाल हुआ।

"व्हाइट-हाउस वैसा ही दिखना चाहिए, जैसा वो पहले था," उन्होंने कहा। "यह सब मेरे लिए एक सपना था - अभी कुछ और काम किया जाना बाकी है।"



अब व्हाइट-हाउस बहुत आलीशान लग रहा था - बिलकुल वैसा, जैसा कि बहुत वो पहले था। फायरप्लेस में लकड़ियां जलाई गई, जिससे पॉलिश की गई पुराने मेज़ें आग के प्रकाश में चमकने लगीं।

दुनिया के महान सृजनशील लोग - चित्रकार, लेखक, संगीतकार और अभिनेता और अन्य लोगों व्हाइट हाउस में मिलने आते थे।



श्रीमती कैनेडी और प्रेजिडेंट ने कई देशों में एक साथ गए.

विएना में श्रीमती कैनेडी ने स्पेनिश घुड़सवारी स्कूल के सफ़ेद घोड़े देखे.






कनाडा में उन्होंने घुड़सवार पुलिस को खूबसूरत घोड़ों पर सवारी करते हुए देखा।

कभी-कभी जब श्रीमती कैनेडी कहीं जाती थीं, तो राष्ट्रपति उनके साथ नहीं जा पाते थे। भारत में श्रीमती कैनेडी ने अपनी बहन ली के साथ, एक हाथी की सवारी की।





श्रीमती कैनेडी ने 12 काले घोड़ों द्वारा खींची गई एक खुली बग्घी में सवारी की।

उन्होंने एक घोड़े की सवारी की, और दिल्ली में महान घुड़सवारों के साथ कूद में भाग लिया।



वह जहां भी गयीं, भीड़ ने उन्हें अमरीका की महारानी के नाम से बुलाया।



भीड़ ने उनका घंटों इंतज़ार किया। वो भीड़ में हमेशा बच्चों को खोजती थीं, क्योंकि उन्हें सभी बच्चों से प्यार था।



22 नवंबर, 1963 को श्रीमती केनेडी और राष्ट्रपति डलास, टेक्सास में थे।

जब वे सड़कों पर से गुज़र रहे थे, तब वहां बहुत भीड़ थी। तब श्रीमती केनेडी वहाँ बच्चों को देख रही थीं, जैसा वो हमेशा करती थीं।



फिर अचानक उन्हें गोलियों की आवाज़ सुनाई दी  - प्रेजिडेंट जॉन फिट्जगेराल्ड केनेडी को किसी ने गोली मार दी थी.





उसके बाद जैकलीन बाउवर केनेडी व्हाइट हाउस में वापस आईं. अब वो व्हाइट हाउस छोड़कर जाने को तैयार थीं।

जब सब कुछ तैयार हो गया, तो उन्होंने कैरोलिन और जॉन को बुलाया। अब जाने का वक़्त आ गया था।

आकाश में बादल छाये थे और हवा ठंडी थी। सूखे पत्ते पेड़ों से गिर रहे थे। तब जैकलीन केनेडी और उनके बच्चे व्हाइट-हाउस की सीढ़ियों से एक-साथ नीचे उतर रहे थे।

वो किसी रानी की गरिमा के साथ चल रही थीं।





पूरी दुनिया में लोग उनके बारे में चिंतित थे। वे उनकी सुंदरता और उनकी शालीनता के बारे से प्रभावित थे। सभी बच्चों के प्रति उनके प्यार से लोग बहुत खुश थे।

पूरी दुनिया में लोग चाहते थे कि वो खुद और अपने बच्चों के लिए अब एक अच्छा जीवन तलाश करें।

फिर वो समय आया जब जैकलीन कैनेडी, कैरोलिन और जॉन के साथ बर्फीले पहाड़ी ढलानों पर फिसलने के लिए गईं।

जैकलीन कैनेडी ने बड़े गर्व से देखा जब कैरोलीन ने एक विशाल एयरक्राफ्ट कैरियर का नामकरण किया। उन्होंने संगीत और लोगों की जयकार भी सुनी। कुछ साल बीते, फिर एक दिन जैकलीन कैनेडी ने दुनिया को चौंका दिया। उन्होंने एक जहाज़ कम्पनी के मालिक एक ग्रीक - एरिस्टोटल ओनासिस से शादी की।





एक ग्रीक टापू पर स्थित चर्च के अंदर जैकलीन कैनेडी, श्रीमती ओनासिस बनीं. चर्च के बाहर हल्की-हलकी बारिश हुई.

शादी के बाद, श्रीमती ओनासिस की उनके पति, बच्चों और मेहमान एक बड़े जहाज़ पर सवार हुए जो कि तट के पास खड़ा था।



और अब सारी दुनिया जान गई थी कि एक सामान्य लड़की जैकलीन बाउवर जो कभी संयुक्त राज्य अमेरिका के राष्ट्रपति की पत्नी थी, अब श्रीमती ओनासिस के रूप में अपने और अपने बच्चों के लिए एक अच्छा जीवन बनाएगी।

**समाप्त**